सम्मेलनमें भी सफलताका विशेष श्रेय पं० केदारनाथ शर्मा सारस्वतजीको ही है। वह इसके प्रधानमन्त्री थे।

अखिल भारतीय संस्कृतसाहित्यसम्मेलनका बीसवाँ अधिवेशन हृषीकेशमें सन् १९५३ में, २१वाँ अधिवेशन जालंधर अप्रैल सन् १९५४ में, २२वाँ अधिवेशन सन् १९५५ दिल्लीमें तथा २३वाँ अधिवेशन सन् १९५६ में मुम्बईमें और अन्तिम २४वाँ अधिवेशन मई सन् १९५७ में पटना नगरमें बड़े समारोहसे सम्पन्न हुआ। इन सम्मेलनोंमें पण्डित केदारनाथशर्मा सारस्वत जी ही प्रधानमंत्री थे। उन्होंने अपने स्वास्थ्यका कुछ ख्याल नहीं किया और रात दिन परिश्रम करके इन सब कार्य्योंको सफल बनाया। इस घोर परिश्रमके परिणाम स्वरूप उनका स्वास्थ्य बहुत खराब होता गया। वह दुर्बलता उनके अन्त तक रही।

पण्डितजीने अखिल भारतीय संस्कृतसाहित्यसम्मेलनके मुखपत्र 'संस्कृत-रत्नाकर'को भी बड़े उत्साह से सम्पादित किया और उसको भी 'सुप्रभातम्' के ऐसा लोक प्रिय बना दिया। उसमें भी अत्यन्त गम्भीर और महत्त्वपूर्ण लेखोंका प्रकाशन हुआ है। पण्डितजी भारतीय संस्कृतिसम्मेलनमें बाबू पुरुषोत्तमदास टंडनजीके साथ आरम्भ ही से कार्य्य करते रहे। और 'भारतीय संस्कृति' पत्रिकाके प्रधान सम्पादक थे। आप केन्द्रीय संस्कृत बोर्ड तथा उत्तरोत्तर जिसमें सभापति माननीय श्रीमान् पतञ्जलिशास्त्रीजी हैं; सदस्य रहे। पं० केदारनाथशर्मा सारस्वतजीने काशीकी अति प्राचीन संस्था "श्री काशी पण्डितसभा" जिसके सभापति व्यक्त महामहोपाध्याय श्रीयुत पञ्चानन तर्करत्नजी तथा प्रधानमन्त्री सर्वतन्त्र स्वतन्त्र श्रीपद्मनाभशास्त्रीजी भी रह चुके थे; इसको चिरकाल तक सुरक्षित रक्खा।

सारस्वतजीने अनेक ग्रन्थोंकी रचना की और अनेक संस्कृत ग्रन्थोंका सम्पादन और हिन्दी अनुवाद भी किया है। ऐतिहासिक गद्य महाकाव्य 'शिवराज-विजय' का आपने बड़ा सुन्दर सम्पादन किया और हिन्दी अनुवाद भी किया। आपने कविवर राजशेखरके प्रसिद्ध ग्रन्थ 'काव्यमीमांसा' का विहार सरकारकी आज्ञासे बहुत सुन्दर हिंदी अनुवाद किया है। उसका बहुत सुन्दर संस्करण निकला है।

खेद है कि भारतीय संस्कृति, हिन्दूधर्म तथा संस्कृत साहित्यका सच्चा पुजारी और सेवक तथा प्रचारक श्री पं० केदारनाथशर्मा सारस्वत शीघ्र हम लोगोंमेंसे चले गये।



# वाराणसेय-संस्कृत-विश्वविद्यालयीय छात्र-परिषद्

दिनाङ्क ३०-११-५९ को छात्र-परिषद्का उद्घाटन करते हुए उपकुलपति श्री आदित्यनाथ झा ( आई० सी० एस० ) ने कहा कि परिषद्को ऐसा प्रयत्न करना चाहिये कि छात्र-परिषद्की सभी सभाओंमें छात्र भाग लें।

छात्रोंको सम्बोधित करते हुए आपने कहा—कि संस्कृतके छात्रोंको रहन-सहनका स्तर ऊँच्च रखना चाहिये। तथा सम्पन्न छात्रोंको चाहिये कि यह छात्रवृत्ति तथा निःशुल्क वस्तु लेनेका प्रयत्न न करें कारण कि इससे दीन छात्रोंकी हानि होती है।

अध्यक्षके प्रश्नका उत्तर देते हुए आपने कहा कि संस्कृत विश्वविद्यालयोंकी परीक्षाओंकी मान्यता दिलाने का प्रयत्न बराबर हो रहा है किन्तु मान्यता सार्थक है जबकि यहाँके छात्र अन्य विद्यालयोंके छात्रोंसे पीछे न रहें।

अध्यक्षके द्वितीय प्रश्नका प्रत्युत्तर देते हुए आपने कहा कि छात्र परिषद्के भवनकी मांग ठीक है और नवीन दो भवनोंमेंसे एक भवन छात्रपरिषद्को दिया जाय।

तदनन्तर एक श्लोक पढ़कर उपकुलपति महोदयने छात्रपरिषद्का उद्घाटन किया।

वाराणसेय-संस्कृत विश्वविद्यालयके अनुसन्धान संचालक पं० क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्यायने छात्रोंको सम्बोधित करते हुए कहा कि छात्रोंको असंस्कृत व्यवहार नहीं करना चाहिये। इससे देश तथा राष्ट्रको आघात पहुंचता है। छात्रोंको प्रत्येक कार्य अनुशासनपूर्वक करना चाहिये तथा परिश्रम विमुख न होकर तपस्या करनी चाहिये। कारण आजके छात्र भावी राष्ट्रके कर्णधार हैं। शरीरको स्वस्थ बनाये हुए संस्कृतके छात्रोंको अपना नूतन आदर्श संस्थापित करना चाहिये। छात्रोंको द्वेष की भावना त्यागकर लेखनकला पाण्डित्यकी रक्षा करनी चाहिये। जिससे अन्य विश्वविद्यालयोंके छात्रोंको आदर्श बना सके।

अन्तमें छात्र संरक्षक श्रीरामनरेशमिश्रके धन्यवादके अनन्तर जनगणमनके राष्ट्रीयगानके पश्चात् कार्यक्रम समाप्त हुआ।

संस्कृत विश्वविद्यालयीय छात्रपरिषद्के उद्घाटन में यह नूतना रही कि भारतीय भिन्न-भिन्न विश्वविद्यालयोंके अध्यक्ष तथा प्रतिनिधियोंने भी भाग लिया और संयुक्त राष्ट्रीय छात्रसंघके आगन्तुक प्रतिनिधियोंको जलपान कराया गया।

---

# छात्रोंमें सच्चरित्रता, विश्वबन्धुत्व आदिकी भावना उत्पन्न करना आवश्यक

## श्री आदित्यनाथ झा द्वारा विशिष्ट व्याख्यानमालाका शुभारम्भ



७ दिसम्बर को वाराणसेय संस्कृतविश्वविद्यालयकी विशिष्ट व्याख्यानमालाका शुभारम्भ करते हुए कुलपति माननीय आदित्यनाथझाने कहा कि ऐसे कार्यक्रम विश्वविद्यालयकी शिक्षा-पद्धतिके महत्वपूर्ण अंग है। यदि विश्वविद्यालयोंके छात्र केवल पाठ्यक्रममें निर्धारित पुस्तकोंका अध्ययन और विश्वविद्यालयके प्राध्यापक पाठ्यक्रममें निर्धारित ग्रन्थोंका अध्यापन ही अपना कर्तव्य समझ लें तो विश्वविद्यालय तथा अन्य साधारण विद्यालयोंमें अन्तर ही क्या रह जायगा ?

विश्वविद्यालयके प्राध्यापकोंको इस बातका सदा ध्यान रखना चाहिये कि उन्हें ऐसे सुयोग्य नागरिकोंका निर्माण करना है जिनके द्वारा राष्ट्र-जीवनके विविध अंगोंका संचालन होगा, जो अपने ज्ञान और चरित्रसे समस्त विश्वको प्रभावित करेंगे। किन्तु यह सब तभी हो सकता है जब विश्वविद्यालयके सभी सदस्य और विशेषकर विद्यार्थीगण अपना एक क्षण भी व्यर्थ न खोयें।

विश्वविद्यालयमें कतिपय वर्ष बिताकर यदि छात्रोंमें सर्वविध ज्ञान, सच्चरित्रता, उदात्त नागरिकता, देशभक्ति, विश्वबन्धुत्वकी भावना आदि न आयी तो विश्वविद्यालयमें रहकर अध्ययन करना व्यर्थ है। अतः यह बहुत आवश्यक है कि विश्वविद्यालयमें पाठ्यग्रन्थोंके पठन-पाठनके अतिरिक्त छात्रोंके व्यक्तित्वके पूर्ण विकासके लिए अन्य कार्यक्रम भी अवश्य आयोजित किये जायँ। ऐसे कार्यक्रमोंमें शास्त्रीय विचार-विनिमय, अनुसंधान, निबन्धलेख-प्रतियोगिता, भाषण-प्रतियो-

गिता, अभिनय, व्यायाम, देशाटन, शैक्षिक प्रदर्शनियाँ, विशिष्ट विद्वानोंके व्याख्यान, अन्य विश्वविद्यालयोंके साथ शैक्षणिक आदान प्रदान आदि मुख्य हैं। गत वर्ष विश्वविद्यालयके कुलगुरु राज्यपाल श्री गिरिने इस विश्वविद्यालयकी विशिष्ट व्याख्यानमालाका उद्घाटन किया था और उसके पश्चात महामहोपाध्याय श्रीगिरिधर शर्मा चतुर्वेदीने इस व्याख्यानमालाके अन्तर्गत 'वेदों-का स्वरूप, वैदिक देवता और ऋषि तथा वैदिक यज्ञ' विषयोंपर तीन गवेषणापूर्ण व्याख्यान दिये थे।

आपने कहा कि यह बड़ी प्रसन्नताकी बात है कि सुप्रसिद्ध विद्वान् महामहोपाध्याय श्री अनन्तकृष्ण शास्त्री इस व्याख्यानमालाके अन्तर्गत गीतापर भाषण करेंगे।

श्रीमद्भागवत्गीताकी यद्यपि विविध व्याख्याएँ हो चुकी हैं फिर भी शंकाओंका उत्पन्न होना अस्वाभाविक नहीं। उदाहरणार्थ जब अर्जुन राज्यप्राप्तिके लिए स्वजनोंका वध अनुचित समझकर युद्धसे विमुख होते हैं तो भगवान् कृष्ण आत्माकी नित्यता आदि बातें समझाकर उन्हें युद्धमें प्रवृत्त करते हैं। परन्तु व्यावहारिक जगत्में शरीर-आत्मा परस्पर आश्रित है। एक ही स्थितिके लिए दूसरेकी आवश्यकता अनिवार्य है। इसके अतिरिक्त भगवान् कृष्ण 'धर्मसंस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे युगे' कहते हुए स्वयं ही शरीरधारणकी आवश्वकता भी समझते हैं। इसी प्रकार भगवान् कृष्णने 'सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज' कहते हुए एक ओर तो शरणागति-लक्षणा भक्तिको सर्वोपरि स्थान दिया है और दूसरी ओर 'न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते' कहते हुए ज्ञानको सर्वोपरि कहा है। ऐसे ही अनेक स्थलोंमें जनसाधारणकी शंका होने लगती है। आशा है, शास्त्रीय महोदयके गवेषणापूर्ण भाषणों द्वारा ऐसे स्थलोंपर प्रकाश डाला जायगा।

## श्री अनन्तकृष्ण शास्त्रीका प्रवचन

उसके बाद महोपाध्याय श्री अनन्त कृष्णशास्त्रीने संस्कृतमें भाषण करते हुए कहा कि गीता भारतीय ज्ञानकी अक्षय निधि, मानवताका अखण्ड प्रदीप और संस्कृतिकी उद्गम भूमि है। यह ऐसा ग्रंथरत्न है जिसमें भारतीय भूमिपर पनपनेवाली समस्त विचार-धाराओंको पर्याप्त पोषक तत्व प्राप्त होता है। इसका ही नहीं, यह वह शीतल और सुविस्तृत छाया है। जिसके नीचे संसारका समस्त मानवसमाज बिना किसी भेद-भावके विश्राम पा सकता है और अपने लक्ष्यकी पूर्तिके लिए मार्ग खोज सकता है। जिस योगकी चर्चा गीतामें की गयी है वह कर्मयोग, भक्ति-योग, ज्ञान-योग, इन नामोंके तो प्रसिद्ध है ही, किन्तु उसका प्रयोग गीतामें एक पारिभाषिक अर्थमें भी हुआ है और वह है किसी लक्ष्यको न्याय्य विधिसे प्राप्त करनेका उपाय। इसी कारण यह शब्द गीतामें अपने विषयोंके साथ प्रयोगमें आया हुआ मिलता है और इसी अर्थमें अर्जुन-विषाद-योग शब्दसे व्यवहृत हो सका है। योग शब्दका विस्तृत विवेचन करनेसे कार्य करनेकी उस विधिको योग कहा जा सकता है जिससे मनुष्य आजीवन विविध कर्मोंमें व्यस्त रहते हुए भी उसके बन्धनमें न पड़ सके। गीतामें जिस धर्मका वर्णन हुआ है वह विविध सम्प्रदायोंमें 'धर्म' शब्दसे समझा जानेवाला संकीर्ण आचरण नहीं है वरन् वह उदात्त कर्मनिष्ठा है जिसके आधारपर समाजकी सब व्यवस्था संचालित होती है।

———

### श्रीभारतधर्म महामण्डलमें

## गीता जयन्ती सप्ताह

अखिल भारतीय विराट् धर्म संस्था श्रीभारतधर्म महामंडल, काशीमें दिनाङ्क ४-१२-५६ से १०-१२-५६ तक एक सप्ताह गीताजयन्ती सप्ताह बड़े समारोहके साथ मनाया गया। प्रत्येक दिन क्रमसे सर्वश्री पं० कमलाकान्त मिश्र प्रधानाचार्य गोयनका संस्कृतमहाविद्यालय, कविराज आयुर्वेदरत्नाकर पं० व्रजमोहनदीक्षित, पं० क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्याय डाइरेक्टर रिसर्चविभाग, वाराणसेय-संस्कृतविश्वविद्यालय, पं० अनन्तशास्त्री फड़के पुराणविभागाध्यक्ष, पं०महादेवउपाध्याय साहित्याचार्य,पं०के० वी० नीलमेघाचार्य विशिष्टाद्वैत वेदान्तविभागाध्यक्ष एवं पं० बदरीनाथ शुक्ल न्यायवेदान्ताचार्य एम० ए० न्यायविभागाध्यक्ष वाराणसेय संस्कृतविश्वविद्यालयकी अध्यक्षतामें गीतापाठ, भगवन्नाम संकीर्तन, भाषण एवं संगीत आदि होते रहे। जिसमें आस्तिक जनताका सहयोग सराहनीय रहा। जिसमें उपदेशक-महाविद्यालयके छात्र अभिरामदास, सन्तदास श्रीवैष्णव, अवधेशकुमारदास शास्त्री, आर्येश्वर शर्मा, रामानुज पाण्डेय, केशवशरण शास्त्री, गौरीशंकर एम० ए० तथा अन्य विद्वानोंके भाषण हुए। इस महोत्सवमें पं० प्रकाशचन्द्र गौड़ एम० ए० व्याकरणाचार्य प्रधाननिरीक्षक संस्कृतपाठशाला उत्तरप्रदेश, पं० रामलखनशर्मा न्यायव्याकरणाचार्य, अयोध्या पं० प्रभाकर शास्त्री, पं० कीर्त्यानन्दझा न्याय वेदान्ताचार्य, पं०विश्वनाथमिश्र व्याकरण साहित्याचार्य, पं० वासुदेवशास्त्री धर्मसंघ, श्री रामप्रसादाचार्य, वाराणसेयसंस्कृतविद्यालय छात्रपरिषद्के अध्यक्ष पं० रामशंकर शुक्ल विशेष उल्लेखनीय हैं। उपदेशक महाविद्यालयके प्रधानाचार्य पं० हरिवल्लभदास शास्त्री व्याकरण न्यायाचार्य, गीतापाठ एवं समागत सज्जनोंके स्वागतमें प्रतिदिन संलग्न रहे, अन्तिम दिन तो बड़ाही उल्लासमय रहा। इसमें पं० सोमनाथ पाण्डेय वैदिक मंगलाचरण, धर्मरत्न श्री पं० प्यारेकिशन कौल साहब अवसरप्राप्त जज उदयपुर, प्रोफेसर श्री बी० एल० साहनी, प्रोफेसर श्री टी० ए० भण्डारकर आदि महानुभावोंके सारगर्भित भाषण, श्री वी० आर० पटवर्धन द्वारा सितारवादन, श्रीमती ममतागुप्त एवं श्री आशिषकुमारगुप्त द्वारा मधुरसंगीत, श्री आर्यमहिला महाविद्यालयकी बालिकाओं द्वारा श्रीभगवन्नाम संकीर्तन एवं श्री आत्माप्रसाद सिंह द्वारा 'गीतागायकको नमस्कार' शीर्षक कविता-पाठ आदि विशेष उल्लेखनीय हैं। श्री आत्माप्रसादसिंह सम्पादक 'आर्यमहिला' ने इस दिन एक यह भी प्रस्ताव रखा कि भारतधर्ममहामंडलमें "श्री गीता-मानस-मंडल" नामक एक विभाग स्थापित किया जाय और उसके लोग सदस्य बनाये जायँ। इसकी सदस्यताका शुल्क केवल यह रहे कि सदस्य महानुभाव यह संकल्प ले लें कि वे प्रतिदिन कमसे कम गीताका एक श्लोक या रामायणकी एक ही दो चौपाई पाठ करनेका अपने जीवनमें क्रम बना लेवेंगे। ऐसे सदस्योंकी नामावली महामंडलमें रखी जाय और उन्हें कभी-कभी महामंडलद्वारा ऐसे श्लोकोंका संकेत दिया जाय जिनके पाठ करनेसे मनुष्यके क्रियाकलापोंमें आश्चर्यजनक परिवर्तन होता है। इस प्रस्तावको सभी लोगोंने बहुत पसंद किया और श्रीभारतधर्म-महामंडलके चीफ सेक्रेटरी धर्मरत्न श्रीमान् पं० प्यारेकिशन कौल महोदयने इसका समर्थन करते हुए कहा कि यह प्रस्ताव स्वीकार करनेके लिये श्रीभारतधर्ममहामंडलकी प्रबन्धक-समितिको सौंप दिया जाय।

अन्तमें विद्यासागर बाबू देवीनारायण एडवोकेट

जनरल सेक्रेटरीने संस्थाकी ओरसे सभापति महोदय तथा अन्य सज्जनोंको धन्यवाद देते हुए संस्थाके कार्य-विभागों का परिचय दिया। जनरल सेक्रेटरी महोदय गीताजयन्ती सप्ताहके प्रारम्भ दिन और अन्तिम दिनमें विशेषरूपसे संमिलित हुए। इस प्रकार बड़े आनन्दके साथ गीताजयन्तीसप्ताहका कार्यक्रम समाप्त हुआ। प्रत्येक दिनके कार्यक्रमकी समाप्तिके उपरान्त पूजा-आरती एवं प्रसादवितरणका क्रम चलता रहा।

---

# भारतमें संस्कृतका प्रचार - प्रसार।

**लेखक—श्री अखिलविनय, एम० ए०, पिलानी।**

[ विद्वान् लेखकने बहुत अनुसंधानके साथ संस्कृतके प्रचार एवं प्रसारके सम्बन्धमें प्रकाश डाला है इसके द्वारा संस्कृतभाषा प्रेमियोंको लाभ पहुँचेगा अतः प्रकाशित किया जाता है—सम्पादक ]

भारत-सरकार द्वारा संस्कृतके अध्ययन, इसके प्रचार और प्रसार तथा अन्यान्य उपकरणोंपर विचार एवं सुझाव देनेके निमित्त डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्याकी अध्यक्षतामें अक्तूबर, १९५६ में एक 'संस्कृत-आयोग' की स्थापना की गई थी। आयोगके ७ अन्य सदस्य ये थे—श्री० जुगतराम ह० दवे ( बम्बई ), प्रो० एस० के० डे० ( कलकत्ता ), प्रो० टी० आर० बी० मूर्ति ( वाराणसी ), प्रो० विश्वबन्धु ( होशियारपुर ), प्रो० बी० राघवन ( मद्रास ), पण्डितराज बी० एस० रामचन्द्र शास्त्री ( बंगलूर ) और प्रो० आर० एन० दाण्डेकर ( पूना )। इस आयोग द्वारा शिक्षा-मन्त्रीको अपनी रिपोर्ट ३० नवम्बर, १९५७ को दी गई थी। इसकी शिफारिशपर पिछले दिनों भारत-सरकारद्वारा एक 'संस्कृत बोर्ड' की भी स्थापनाकी गई है।

## ब्रिटिश कालमें संस्कृत

सन् १८२२ से पूर्व भारतमें संस्कृत-अध्ययनके आंकड़ोंके विधिवत् संकलनका कोई उद्योग नहीं हुआ था। लार्ड विलियम बेंटिकके आदेशसे इस दिशामें अधिक प्रयत्न हुआ और जुलाई १८३५, १८३६ और १८९३८ में श्री० एडमकी रिपोर्टें प्रकाशित हुईं। १७ वीं, १८ वीं शताब्दीमें और १९ वीं के प्रारम्भमें संस्कृत का अध्ययन-अध्यापन घरेलू रूपमें पाठशालाओं या टोलोंमें होता था, जिनका संचालन अधिकांशमें ब्राह्मण पंडित करते थे और भेंटस्वरूप दक्षिणा पाते थे। संस्कृत पढ़नेके लिए सेठ साहूकारों, जमींदारों-राजाओं की ओरसे विद्यार्थियोंको भोजन एवं स्थानकी भी निःशुल्क व्यवस्था थी। साधारण स्कूलोंमें संस्कृत पढ़ानेकी व्यवस्था न थी।

१७९१ ई० में पहले-पहल लार्ड कार्नवालिस द्वारा 'बनारस पाठशाला' खुलवाई गई, जिसका नाम क्रमशः 'हिन्दूकालेज', 'बनारसकालेज', 'संस्कृतकालेज' पड़े और आज यह ( मार्च, १९५७ से ) **"वाराणसेय संस्कृत-विश्वविद्यालय"** के रूपमें प्रतिष्ठित है। १७८४ में, सर चार्ल्स विल्किन्स द्वारा भगवद्गीताका अंग्रेजी अनुवाद प्रकाशित हुआ और उसी वर्ष विलियम जान्स द्वारा कलकत्तेमें 'एशियाटिक सोसाइटी' स्थापित की गई, जो भारती विद्याओंके क्षेत्रमें आज भी महत्त्वपूर्ण कार्य कर रही है। १८८० में ही 'बनारस

संस्कृतकालेज' द्वारा संस्कृतपरीक्षाओंका सूत्रपात किया गया था और आज तो वहाँसे हजारोंकी संख्यामें 'शास्त्री' और **'आचार्य' उत्तीर्ण हो चुके हैं।**

पूनाके संस्कृतकालेजकी स्थापना १८२१ ई० में मौंटस्टुअर्ट एलिंफस्टन द्वाराकी गई थी और उसमें ८५ छात्र लिये गये थे। प्रत्येक छात्रको ५) रु० छात्र-वृत्ति दी जाती थी। १८५६ में वहाँ भी संस्कृतका अध्यापन समाप्त हो गया। सन् १८३७ से ही उसमें अँग्रेजी तथा आधुनिक विषयोंका अध्यापन-कार्य शुरू हो गया था। आज वही (१९३९ में पुनः संगठित होकर) डक्कनकालेज पोस्ट ग्रेज्युएट एण्ड रिसर्च इस्टिटयूट, के नामसे प्रख्यात है तथा उसमें पुरातत्त्व, नृतत्त्व एवं संस्कृतके शोधकी उत्तम व्यवस्था है।

कलकत्तेमें १८१७ ई० में ईस्टइण्डिया कम्पनी द्वारा हिन्दू कालेज खुला, जिसमें १८२६ से संस्कृत भी पढ़ाई जाने लगी। लार्ड एम्हर्स्टके समय (१८२४ ई० में) 'कलकत्ता संस्कृत कालेज' भी खुला था और उसमें न्याय, स्मृति, व्याकरण ज्योतिष और आयुर्वेदके पठन-पाठनकी व्यवस्था की गई थी। १८५१ में सुप्रसिद्ध श्री० ईश्वरचन्द्र विद्यासागर उसी कालेजके प्रिन्सिपल थे और उन्होंने संस्कृत अध्यापनका आधुनिक ढंग शुरू किया था। बादमें यह कलकत्ता-विश्वविद्यालयसे संबद्ध हो गया। १८३० में १५ संस्कृत पुस्तकें भी छपीं और सरकार द्वारा 'महाभारत' छापनेका कार्य भी प्रारम्भ किया गया था, किन्तु नीतिमें परिवर्तन हो जानेसे वह न हो सका। १८२५ में दिल्लीमें और १८२७ में आगरामें सरकार द्वारा ओरियण्टल कालेज खुले, जहाँ संस्कृतके अतिरिक्त अरबी एवं फारसी भी पढ़ाई जाती थी।

१८५७ में कलकत्ता, बम्बई और मद्रास-विश्वविद्यालयोंकी स्थापना हुई और इनमें संस्कृतके अध्ययनकी व्यवस्थाका ध्यान रखा गया। १८६९ में सरकार द्वारा लाहौरमें ओरियण्टल कालेज स्थापित हुआ था और वही विकसित होकर १८८२ में 'पंजाब-विश्वविद्यालय' का रूप धारण कर सका। उसमें अंग्रेजी नहीं, भारतीय भाषाओंके माध्यमसे पढ़ाई और उनमें उपाधियोंकी व्यवस्था रखी गई। देशी नरेशों द्वारा संस्कृत-पण्डित पुरस्कृत किये जाते रहे और राजमहलोंमें प्राचीन संस्कृत ग्रंथोंका संग्रह किया गया। इनके अतिरिक्त दरभंगा, विजयानगरम्, बड़ौदा, जयपुर, इन्दौर, ग्वालियर, मैसूर, ट्रावनकोर, कपूरथला, पटियाला, जम्मू और कश्मीर आदि रियासतोंके राजाओं द्वारा संस्कृत-कालेज स्थापित किये गये और संस्कृतकी परीक्षायें भी ली जाने लगीं।

कलकत्ताविश्वविद्यालय द्वारा १९१४ ई० में संस्कृतमें भी एम० ए० करनेकी सुविधा श्री आशुतोष मुखर्जी द्वारा प्रस्तुत की गई और इसप्रकार एक नए पथका सूत्रपात हुआ। धीरे-धीरे अन्यान्य विश्व-विद्यालयोंने भी इस पथका अनुसरण किया। १९१९ में बटलरके प्रयत्नसे देश और विदेशोंके संस्कृत-प्रेमियोंका एक सम्मेलन शिमलामें हुआ। उसीसे बादमें "आल इण्डिया ओरियण्टल कान्फ्रेन्स" १९१९ में स्थापित हुई और भारतीय संस्कृतिके प्रेमियों और भारतीय विद्याओंके विद्वानोंके सम्मेलनका रास्ता खुल गया। उसके बाद तो 'भारतीय दार्शनिक कांग्रेस' (१९२५), 'भारतीय इतिहास कांग्रेस' (१९३६), और ग्रियर्सन द्वारा 'लिंग्वेस्टिक सोसायटी आफ इण्डिया' (१९२६) आदि संस्थाएं बनीं।

## गैर-राजकीय प्रयत्न

भारतीय भाषाओंकी उन्नति और भारतीय संस्कृति

के पुनः स्थापनके लिए भारतीय विद्वानों को संस्कृतकी महत्ताका मान हुआ और इस दिशामें विविधि प्रयत्न प्रारम्भ हुए। १९१७ में पूनामें भण्डारकर प्राच्यविद्या शोध संस्थान १९१७ में ही लाहौर में, डी० ए० बी० कालेजका शोध-विभाग शुरू किया गया और निम्नांकित शोध-पत्र-पत्रिकाओंका प्रकाशन प्रारम्भ किया गया—'एनल्स आफ भण्डारकर इंस्टिटयूट' (पूना, १९१९,) जनरल आफ इण्डियन हिस्ट्री (१९२१), और 'जर्नल आफ ओरियण्टल रिसर्च (मद्रास १९२७) संस्कृति सम्बन्धी ग्रंथोंका प्रणयन-प्रकाशन भी शुरू हुआ—'बिब्लियोथेका इण्डिका' (कलकत्ता, १८४९), काव्यमाला बम्बई, (१८८६), 'बम्बई-सरकार संस्कृत एवं प्राकृत ग्रन्थमाला' (१८६१), 'त्रिवेन्द्रम संस्कृत ग्रन्थमाला' (१९०५), 'गायकवाड ओरियण्टल सिरीज (१९१६)। इसी प्रकार चौखम्बा संस्कृत-सिरीज (बनारस) निर्णयसागर छापाखाना (बम्बई), आनंद-आश्रम प्रेस (पूना), मेहरचन्द लक्ष्मीदास लाहौर), जीवानन्दविद्यासागर (कलकत्ता) वाणीविलास प्रेस (श्रीरंगम्) आदि द्वारा श्रेष्ठ ग्रन्थ प्रकाशित किए गए।

संस्कृत-उत्थानके लिए कतिपय महापुरुषोंने भी अथक प्रयत्न किया और इनमें स्वामी दयानन्द सरस्वती (१८२४-१८८३), डा० एनी बेसेण्ट (१८४७-१९३३) रामकृष्ण परमहंस (१८३६-१८८६), स्वामी विवेकानन्द (१८६३-१९०२), रवीन्द्रनाथ ठाकुर (१८६१-१९४१ और अरविन्दु घोष (१८७२-१९५०) के नामोंका सगर्व उल्लेख किया जा सकता है। इनके द्वारा स्थापित आर्यसमाज, विश्व-भारती (शान्तिनिकेतन), थियासोफिकल संस्था वेदान्त-आन्दोलन और पाण्डिचेरीका आश्रम, आज भी संस्कृत-प्रचार क्षेत्रमें कार्य कर रहे हैं। इसी प्रकार पंजाब-आर्यसमाज द्वारा डी० ए० वी० कालेज, स्वामी श्रद्धानन्दके द्वारा गुरुकुल कांगड़ी और महामना मदन-मोहन मालवीयके द्वारा संस्कृत-अध्ययननिमित्त बनारस हिन्दू-विश्वविद्यालयकी स्थापना की गई। लाहौर में १९२१ में ही आचार्य विश्वबन्धु द्वारा 'दयानन्द ब्राह्ममहाविद्यालय' की स्थापना हुई थी और वे १९३४ तक इसके आचार्य रहे थे। यह संस्था आगे भी चलती रहती; तथा इसकी अपनी उपाधियां—'विद्यारत्न', 'विद्याभूषण,' 'विद्यावाचस्पति' और विद्या-भास्कर थीं।

## स्वाधीनताके बाद—

भारत-सरकारने नई दिल्लीमें संस्कृत तथा भारतीय विद्याओंके अध्ययनके लिए 'इंस्टिट्यूट आफ एण्डालोजी' स्थापित करनेका निर्णय किया है। इसके लिए भूमिकी व्यवस्था भी कर ली गई है तथा गत मास (दिसम्बर १९५९) में यह निश्चय किया गया था कि प्रशिक्षणके लिए कुछ विद्वानोंको जर्मनी, ब्रिटेन एवं अमेरिका भी भेजा जाएगा।

राष्ट्रीय पुस्तकालय (कलकत्ता) द्वारा 'साहित्य अकादमी' की ओरसे संस्कृत-साहित्यके ग्रंथोंकी वृहत् सूची तैयार की जा रही है। साहित्य अकादमी द्वारा कालिदासके ग्रंथोंका प्रकाशन किया जाएगा। इनमें प्रो० एस० के० डे द्वारा सम्पादित 'मेघदूत' छप चुका है। प्रो० वेलंकर द्वारा सम्पादित 'विक्रमोर्वशीय', श्री लाडे द्वारा सम्पादित 'ऋतु-संहार' और डा० सूर्य-कान्त द्वारा सम्पादित 'कुमार संभव' भी शीघ्र ही प्रकाशित होनेकी आशा है। संस्कृत-साहित्यकी अनुक्रमणिका चार भागोंमें निकालनेकी योजना है। प्रथम भाग (वेद, ब्राह्मण-ग्रन्थ और सूत्र) आचार्य विश्वबन्धु द्वारा सम्पादित किया जा रहा है। द्वितीय

भाग ( काव्य और पुराण ) छप रहा है। तीसरे व चौथे भागोंमें प्राच्य साहित्य एवं जैन तथा बौद्ध साहित्य सम्बन्धी सामग्री रहेगी।

अकादमीके द्वारा विगत अप्रैल, १९५९से 'संस्कृत-प्रतिभा' नामक एक अर्द्ध-वार्षिक पत्रिका भी डा० राघवनके सम्पादकत्वमें निकल रही है। वल्लातोल-मेनन द्वारा ऋग्वेदका मलयालम भाष्य प्रकाशित किया गया है। श्री चितले द्वारा लोकमान्य तिलककी जीवनी संस्कृतमें प्रकाशित कराई गई है। आकाशवाणी द्वारा अप्रैल, १९४९ से अपने कार्यक्रमोंमें संस्कृतको संमिलित किया गया और उसके २० केन्द्रोंसे सन् १९५७ में ८६० और १९५८ में ७६८ कार्यक्रम ( वार्त्तालाप, नाटक, काव्य आदि ) संस्कृतमें प्रसारित किए गए। उसके द्वारा ऋग्वेदके ८२ सूक्तोंमें से अधिकांशका टेप-रिकार्डिङ्ग भी किया गया है।

## विभिन्न राज्योंमें संस्कृतका प्रसार

अण्डमान द्वीप केन्द्रीय सरकारके अधीन पिछड़ा टापू है। वहाँ पोर्ट ब्लेयरके राजकीय हाइ स्कूलमें संस्कृतका अध्यापन प्रारम्भ किया गया है। आंध्रप्रदेशमें तीनों विश्वविद्यालयों—श्री० वेंकटेश्वर ( तिरूपति ), आंध्र-विश्वविद्यालय ( वाल्टेयर ) और उस्मानिया ( हैदराबाद )—में संस्कृतके अध्यापनकी व्यवस्था है। प्रथम दोनों विश्वविद्यालयोंके अन्तर्गत १४ संस्कृत कालेज और १८ ओरियण्टल हाई स्कूल हैं। आसाममें मात्र एक—गोहाटी-विश्वविद्यालय है, उसमें एम० ए० तक संस्कृत ( अगस्त, १९५७ से ) पढ़ाई जाती है। आसाम सरकारद्वारा १०३ संस्कृतपाठशालाएं भी मान्य हैं।

बिहारराज्यमें ४ जिला-स्थानोंमें ४ राजकीय संस्कृत-कालेज चल रहे हैं। इनके अतिरिक्त ८३ मान्यताप्राप्त संस्कृत हाई स्कूल भी हैं। पुराने ढंगके संस्कृत-विद्यालयोंकी संख्या ३६७ और महाविद्यालयोंकी १२ हैं, जिन्हें सरकारी अनुदान प्राप्त होता है। तुर्की ( भागलपुर ) के शिक्षण-महाविद्यालयमें पंडितोंके प्रशिक्षणके लिए १५ स्थान सुरक्षित हैं। राज्य सरकार द्वारा प्रतिवर्ष लगभग १६ लाख रुपये संस्कृत-अध्यापन पर व्यय किये जाते हैं। वहाँ दरभंगामें संस्कृत-विश्वविद्यालय भी खोला जा रहा है।

केरलमें एक संस्कृतकालेज त्रियुनिथरामें है और शेष ३२ संस्कृत हाई स्कूल हैं। संस्कृतकालेज द्वारा 'काव्यभूषण' और 'शास्त्रभूषण' के प्रमाणपत्र दिये जाते हैं। उसमें न्याय और व्याकरणके अध्ययनकी व्यवस्था भी है। केरल-विश्वविद्यालयमें लगभग ४०,००० पाण्डुलिपियोंका संग्रह है और वहाँसे एक संस्कृत त्रैमासिक पत्रिका तथा पुस्तकोंका प्रकाशन भी होता है।

उड़ीसामें ३ संस्कृतकालेज और १४६ संस्कृत-पाठशालाएँ हैं तथा इनके लिए राज्य द्वारा रु० २,६०००० का व्यय किया जाता है। हिमाचल प्रदेशमें ( महासू-जिलेमें ) सोलन स्थानमें 'तारणी महाविद्यालय' में संस्कृतके अध्ययन-अध्यापनकी सुविधा है और परीक्षार्थी प्राज्ञ, विशारद एवं शास्त्री परीक्षाओंकी तैयारी करते हैं। मण्डी और बिलासपुर-जिलोंमें भी ऐसी ही दो पाठशालाएँ हैं। राजस्थानमें प्रवेशिका, मध्यमा, शास्त्री और आचार्य परीक्षाएँ ली जाती हैं और भविष्यमें ये राजस्थान-विश्वविद्यालय द्वारा ही सम्पन्न हुआ करेंगी। उत्तरप्रदेश सरकार ५१२ संस्कृत स्कूलोंके लिए प्रतिवर्ष ९ लाख रुपयेका अनुदान देती है।

## विविध विश्वविद्यालयमें संस्कृत प्रगति—

आगरा विश्वविद्यालयसे संबद्ध कालेजोंमें से १५

में एम० ए० तक संस्कृतके अध्ययन और पी-एच० डी० के लिए शोधकी सुविधाएँ हैं। वैसे तो प्रायः सभी कालेजोंमें बी० ए० तक संस्कृत पढ़ाई जाती है तथा १९५७-५८ में २२५० विद्यार्थियोंने बी० ए० में संस्कृत विषय लिया था और संस्कृतमें एम० ए० परीक्षार्थियों की संख्या ३०० थी। इसीप्रकार ४० शोध-विद्वान् पी-एच० डी० के लिए प्रयत्नशील हैं। विश्वविद्यालयसे संम्बन्धित श्री० कन्हैयालाल मुन्शी हिन्दी इन्स्टिटयूट भी है, जिसके द्वारा संस्कृतमें बी० लिट्० और एम० लिट्० की उपाधियाँ भी दी जाती हैं। १९५९ में इलाहाबाद-विश्वविद्यालयमें बी० ए० में संस्कृत लेनेवाले छात्रोंकी संख्या ६५० थी। अलीगढ़विश्वविद्यालयका संस्कृत विभाग उक्त विश्वविद्यालय जितना ही पुराना है और उसमें विद्यार्थी शोधकार्यमें लगे हैं। गत वर्ष १० विद्यार्थियोंने वहाँसे संस्कृतमें एम० ए० पास किया। गोरखपुर विश्वविद्यालय द्वारा संस्कृतमें डिप्लोमा देनेकी भी एक योजना बनाई गई है।

बम्बई विश्वविद्यालय द्वारा १९५७-५८ में श्री० एस० डी० ज्ञानी और श्रीमती बी० जी० पंडितको संस्कृतमें इन्स्टिटयूट' द्वारा गायकवाड़ सिरीजमें दो पुस्तकें और विश्वविद्यालय शोध ग्रन्थमालाकी दो पुस्तकें छापी गईं। इसके अतिरिक्त रामायणका बालकाण्ड छापा गया और अयोध्याकाण्डके सम्पादन (४४ पाण्डुलिपियोंसे मिलान करके) का कार्य लगभग पूरा हुआ है। डा० कालिदास नागद्वारा स्थापित "इण्डिाया एशिया कल्चरल सोसाइटी" (कलकत्ता) वाली द्वीप और इण्डोनेशियामें संस्कृतके प्रचारके लिए प्रयत्नशील है।

विश्वेश्वरानन्द शोधसंस्थान (होशियारपुर) द्वारा वैदिक पदानुक्रम कोशके १६ खण्डोंमें ११ खण्ड प्रकाशित किये जा चुके हैं। 'राजतरंगिणीके सम्पादन का कार्य भी सम्पन्न हो रहा है तथा अँग्रेजी हिन्दीमें प्रकाशन किये गए हैं।

वैदिक संशोधनमण्डल (पूना) द्वारा श्रौतकोष (भाग १) प्रकाशित किया गया और उपनिषदोंके शब्दानुक्रमणिका-कोषका कार्य किया जा रहा है। पारडी (सूरत) का स्वाध्यायमण्डल, ९२ वर्षीय मनीषी श्रीपाद दामोदर सातवलेकरकी अध्यक्षतामें वेदोंके विविध अँगोंपर ग्रन्थ-प्रकाशनका कार्य कर रहा है तथा पिछले वर्ष संहिताएँ प्रकाशित की गईं। सिक्कमके 'रिसर्च इन्स्टिटयूट आव तिब्बतोलोजी" का उद्घाटन १ अक्तूबर, १९५८ को श्री० जवाहरलाल नेहरू द्वारा किया गया था। इस संस्थाको १९५६-५७ में दलाईलामाने ४० हजारकी पुस्तकें भेंटकी थी और लगभग डेढ़ लाखकी पुस्तकें संस्थान द्वारा खरीदी गईं। सिक्किमके महाराजने उक्त संस्थानका २० एकड़ भूमि और भवनोंके लिए ३ लाखका अनुदान तथा ५० हजार वार्षिककी आवर्तक सहायता दी है। भारत-सरकारने भी ५० हजार वार्षिककी सहायता और सवा दो लाखकी अनावर्तक सहायता दी है। १९६० से उक्त संस्थानमें शोध कार्य प्रारम्भ हो जाएगा।

[श्रीवेंटकटेश्वरतः]

# पद्मभूषण पण्डितराज श्री राजेश्वर शास्त्री द्रविड़का जीवन-परिचय

गणतन्त्र-दिवसके अवसरपर माननीय राष्ट्रपति डा० राजेन्द्रप्रसाद महोदयने काशीके संस्कृतके प्रसिद्ध विद्वान् पण्डितराज पण्डित राजेश्वरशास्त्री द्रविड़को पद्मभूषणका अलंकार प्रदान किया है। इस शुभ अवसरपर पण्डितराज महानुभावकी सेवामें हम अनेक धन्यवाद अर्पण करते हैं—सम्पादक।

पण्डितराजका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

पद्मभूषण पण्डितराज श्री राजेश्वर शास्त्री द्रविड़का जन्म संवत् १९५६ में काशीमें हुआ। आपके पिता महामहोपाध्याय धर्मप्राण स्व० पं लक्ष्मणशास्त्री द्रविड़ गवर्नमेंट संस्कृतकालेज, कलकत्तामें संस्कृतके अध्यापक थे। माताका बाल्यकालमें ही देहान्त हो गया था। अतः मातामह महामहोपाध्याय श्री सुब्रह्मण्यम् शास्त्रीके यहाँ आपका पालन-पोषण हुआ तथा शिक्षा-दीक्षा प्रारम्भ हुई। प्रारम्भमें वेदाध्ययन बाबा दीक्षित ओकके पास शुरू हुआ तथा बादमें बालम भट्ट गोडबोलेसे वेदाध्ययन किया। बादमें कुछ दिनोंके लिए आप कलकत्ता चले गये और वहाँ वेदाध्ययनका शेष भाग पूरा किया। फिर काशी चले आये और १४ वर्षकी अवस्थामें संस्कृतकी मध्यमा परीक्षा पास की। आपने स्वर्गीय महामहोपाध्याय पं० भालचन्द्र शास्त्री तैलंग साहित्याचार्यसे व्याकरण और साहित्यका अध्ययन किया। महामहोपाध्याय न्यायाचार्य गौतमावतार स्वर्गीय पं० वामाचरण भट्टाचार्यसे न्यायशास्त्रका अध्ययन किया और २४ वें वर्षमें न्यायाचार्यकी परीक्षामें उत्तीर्ण हुए तथा गोल्डमेडल भी प्राप्त किया। काशीमें अखिलभारतीय ब्राह्मण-महासम्मेलनके अवसरपर आपके पाण्डित्य एवं प्रतिमासे समस्त भारतके विद्वन्मण्डल चकित रहा। आजकल आप सांगवेद विद्यालयके अध्यक्ष हैं। आपने भारतीय राजनीति शास्त्र नामक एक उत्कृष्ट ग्रन्थकी संस्कृतमें रचना की है जिसका हिन्दी अनुवाद श्री अटलजीने किया है।

—o❀o—

# Religion of Hindus

*( By His Holiness Maharshi Swami Gyananandji Maharaj )*

"He who seeth Me everywhere, and seeth everything in Me, of him will I never lose hold, and he shall never lose hold of Me."

—Sri Bhagwat Gita, Chap. VI, Verse 30.

The cause of the present downfall of the Hindus and of Hindusthan lies in the fact that the Hindus have totally forgotten the distinguishing features of their all—helpful Sanatan Dharma and their unique Varnashram Dharma. Their Dharma stands on the Divine mighty rock of scientific truth and unchallenged philosophy. The word 'Dharma' etymologically means 'that which holds"; in other words, the eternal law and order of the

Divine might of the Almighty which sustains and protects the whole creation from the microcosm to the macrocosm is is called Dharma. The Hindus of Hindusthan who are the first Preceptors of the mortal world and unanimously accepted as the first torch-bearers of the world-civilization, have a perfect knowledge of the Divine finer forces of Dharma and Adharma in connection with the world-system, the jivas—all living beings in general, the human beings, the supper-human beings, the several grades of their occult abodes, the structure of the universe, the system of the occult government and its Dharmik law and order and with this wider conception they have searched out some principles of the Sanatan Dharma, i.e., universal Dharma which helps equally all human beings, all creeds of the world, all nations and all communities, through its different aspects.

The Sanatan Dharma is described in the great Upanishad Sri Bhagwat Gita to be fundamentally three in number, viz., (1) दानधर्म्म Dan-Dherma *i e.*, charity, (2) तपधर्म्म Tapa-Dharma, *i. e.*, austeritp and (3) यज्ञधर्म्म Yajna-Dharma, *i. e.*, sacrifices through Karma (action). Upasana (devotional practice); and Jnana (acquiring knowledge). In the Shakti-Gita these three are developed into seventy-two divisions and numerous sub-divisions ; in Srimad Bhagwat they are declared to be thirty in number, and in the Manu Samhita these Dharmas are centred in the following ten—

(1) धृतिः Dhriti *i.e.* firmness, steadiness, fortitude, self-command.

(2) क्षमा Kshama *i. e.* Patience, forbearance, forgiveness.

(3) दमः Damah *i. e.* Self-restraint, subduing or curbing the passions.

(4) अस्तेयम् Asteyam *i. e.* Non-stealing, honesty.

(5) शौचम् Shoucham *i. e.* Purity, cleanliness of mind and body.

(6) इन्द्रियनिग्रहः Indriya-nigrah *i. e.* restraint of senses.

(7) धीः Dhih *i. e.* knowledge, intellect, devotion.

(8) विद्या: Vidya *i. e.* right knowledge, occult and spiritual knowledge.

(9) सत्यम् Satyam *i. e.* Truth, sincerity, good-ness.

(10) अक्रोधः Akrodha *i. e.* impassionateness, coolness, calmness, state of equilibrium, opposite of anger.

According to the Vedas and Shastras of the Hindus, their special Dharma is called the Varnashrama Dharma, which in the opinion of the Savants of the

ancient Hindusthan and which as proved by all sections of Hindu scriptures and by all the systems of Hindu philosophies has preserved the originality, purity and existence of this pre-historic spiritual race of humanity since the early period of the creation. The Varnashram Dharma contains the following sixteen fundamental principles :—(1) Belief in the existence of the mighty occult world, its office-bearers and its government, as well as the occult abodes of the Devas, Rishis, Pitris and Asuras, several grades of Hell, ghost world, ordinary Heaven and fourteen sections of the universe including Brahma Swarga, Prajapatya Swarga, Mahendra Swarga, Bhauma Swarga of the Devas and Bil Swarga of the Asuras. (2) Belief in the sequence of the actions and reactions of the Divine Laws of Karma and Sanskaras ( seeds of Karma ) as happens in case of the seed and the tree. (3) Belief in the truth of birth and re-birth of the ego (Jiva) *i.e.*, all sections of living beings and in Shraddha ceremony for helping the departed soul. (4) Belief in Acharya *i. e.*, bodily actions of Dharma, so to say, that bodily action of men and women which help in developing the Sattwaguna in them is recognised as Dharma. (5) Belief in Varna Dharma, *i. e.*, caste by birth in order to preserve the purity of the seed and soil of the spiritual race. (6) Belief in the Satitwa Dharma of the fair sex including purity, chastity and self-dedication of an extreme nature, (7) Belief in Ashrama Dharma as the vehicle of sociology to take the spiritual race of the Hindus gradually into the realm of God, through four regular stages of life. (8) Belief in the Vedas. the Shrutis, the Puranas and the Tantras appeared in this mortal world as revelation directly or indirectly from the occult world of the High. (9) Belief in the Theological truth of Avatara, Incarnation of God and His occult agents as well as in the Vibhootis ( the centres of His might in the material world ). (10) Belief in the different devotional practices and Yoga. (11) Belief in the Moorti Puja (Image-worship) and importance of Pithas (Divine centres). (12) Belief in the science of touchability and untouchability in order to establish a connecting link with the occult world. (13) Belief in the Theological theory of Yajna and Mahayajna. (14) Belief in both the Saguna and Nirguna Ishwara as He is Almighty, He may grace His Bhaktas in Saguna state also. (15) Belief in Vichara *i. e.* earnest search after the real object of life—the Supreme Self. (16) Belief in Mukti—final liberation.



भारतीय संस्कृति एवं धार्मिक भावनाके प्रचार तथा प्राचीन शिक्षाके आदर्शका संरक्षण करना ही इस परीक्षा का प्रधान लक्ष्य है। धर्मभावना विहीन शिक्षाके प्रचार से मानवजातिका कल्याण सम्भव नहीं है। प्रत्युत धर्मशिक्षाके विना विश्वविद्यालयों, कालेज स्कूलोंमें अनैकतिकता, अनाचार की वृद्धि हो रही है, अनुशासन हीनता उच्छृङ्खलताकी ओर प्रवृत्ति बढ़ रही है। अतः आपसे निवेदन है कि अन्य सज्जनोंको भी इस परीक्षा के महत्त्वको समझाकर नवीन केन्द्रोंकी स्थापनाके लिये प्रेरणा देवें। इसके सम्बन्धमें पत्र आनेपर परीक्षा नियमावली शीघ्र भेज दी जायगी।

१—आगामी परीक्षाओंके आवेदनपत्र केन्द्राध्यक्ष महाशयोंके पास भेज दिये गये हैं। केन्द्राध्यक्ष आवेदनपत्रोंको भरवा कर सशुल्क यथाशीघ्र भेजवानेका प्रबन्ध करें।

२—परीक्षार्थियोंके आवेदनपत्र भरनेके पश्चात् केन्द्राध्यक्षगण एकबार उसको निरीक्षण करनेका कृपया अवश्य कष्ट करें। जिसमें आवेदनपत्र में किसी प्रकारकी त्रुटि न रह जाय। जैसा आवेदनपत्र रहेगा उसीके अनुसार प्रमाणपत्र तैयार होगा। यदि आवेदनपत्रमें त्रुटि रहेगी तो वह त्रुटि प्रमाणपत्रोंमें भी रह जायगी इस कारण विशेष अनुरोध पूर्वक ध्यान देनेके लिये पुनः स्मरण कराया गया है।

भी लिखना भूल जाते हैं। किसी पत्रमें पूर्ण पता संकेत नहीं लिखा जाता है। जिस कारण आये हुए पत्रोंका उत्तर देना कठिन हो जाता है। इन त्रुटियोंका ध्यान रखना चाहिये। उक्त कारणसे यदि किसीके पत्रका उत्तर अथवा परीक्षानियमावली न पहुँचे तो वे सज्जन कृपया क्षमा करेंगे। इसमें कार्यालयका दोष नहीं है।

४—गतवर्षके प्रमाणपत्रोंपर हस्ताक्षरादि कार्य सम्पन्न होते ही प्रेषित किये जायँगे। अतः इस सम्बन्धमें पत्रव्यवहार करनेका कष्ट कृपया न करें।

५—परीक्षाके प्रबन्ध करनेमें जो व्यय होता है, उसके लिये एक मुद्रित फार्म परीक्षाकालमें यहाँसे प्रेषित होता है, नियमानुसार उसको ठीक भरकर भेजना आवश्यक है।

६—परीक्षार्थियोंकी उपस्थितिपत्र-नामावली प्रत्येक केन्द्रोंमें भेजी जाती है। उसको पुनः इस कार्यालय को लौटा देना आवश्यक है।

७—परीक्षानियमावलीके अनुसार—आवेदनपत्रोंके साथ परीक्षामें संमिलित होनेवाले परीक्षार्थियोंकी नामावली की सूची प्रेषित करें। एक केन्द्रके आवेदनपत्रोंको एक साथ एकबारमें ही भेजनेका यथासम्भव प्रयत्न करें।



## महामना मालवीयजीकी जयन्ती।

कुमार देवेन्द्रप्रसाद सिंह—तृतीयभ्राता श्रीमान् राजाबहादुर रंकाराज्य (पलामू) सूचित करते हैं कि—हमारे पूज्यपाद ज्येष्ठ भ्राता धर्मालंकार श्रीमान् राजा बहादुर गिरिवरप्रसादनारायण सिंहजी C. B. E. रंकाराज्यके सभापतित्वमें गत पौषकृष्ण अष्टमी बुधवारको गोविन्दभवनके दरबारहालमें महामना पूज्यपाद मालवीयजी महाराजके जन्मोत्सवके अवसरपर ८८वीं वर्षगाँठ बड़े उत्साहके साथ मनाया गया।

---

ancient Hindusthan and which as proved by all sections of Hindu scriptures and by all the systems of Hindu philosophies order to preserve the purity of the seed and soil of the spiritual race. (6) Belief in the Satitwa Dharma of the fair sex

२—धर्मकल्पद्रुम द्वि० ख० ।।)
३—धर्मकल्पद्रुम तृ० ख० २)
४—धर्मकल्पद्रुम च० ख० २)
५—धर्मकल्पद्रुम प० ख० २)
६—धर्मकल्पद्रुम ष० ख० ३।।)
७—धर्मकल्पद्रुम स० ख० २)
८—धर्मकल्पद्रुम अ० ख० ३।)
९—धर्मकल्पद्रुम, प्रथम द्वितीय खण्ड एक साथ रायल एडी० ४)
१०—प्रवीण दृष्टिमें नवीन भारत प्र० ख० २)
११—प्रवीण दृष्टिमें नवीन भारत द्वि० ख० २)
१२—नवीन दृष्टिमें प्रवीण भारत १)
१३—साधनचन्द्रिका १।।।)
१४—शाक्तचन्द्रिका १।।)
१५—धर्मचन्द्रिका १)
१६—आर्यगौरव ।।)
१७—नीतिचन्द्रिका ।।)
१८—धर्मप्रश्नोत्तरी ।)
१९—चतुर्दशलोक रहस्य ।)
२०—गीतार्थचन्द्रिका सजिल्द ३) अजिल्द २।।)
२१—सनातनधर्मदीपिका ।।।)
२२—धर्मविज्ञान प्र० ख० ५)
२३—धर्मविज्ञान द्वि० ख० ४)
२४—धर्मविज्ञान तृ० ख० ४)
२५—सती चरित्रचन्द्रिका २)
२६—नित्यकर्म चन्द्रिका ।)
२७—धर्मसोपान ।)
२८—धर्मकर्म-दीपिका ।)
२९—सदाचार सोपान -)
३०—कन्याशिक्षा सोपान =)
३१—ब्रह्मचर्य सोपान ।)
३२—साधन सोपान ।।)
३३—शाक्त सोपान ।)
३५—कल्किपुराण
३६—पातञ्जलयोगदर्शन २)
३७—महामंडल रहस्य १।।)
३८—मन्त्रयोगसंहिता १)
३९—हठयोगसंहिता ।।)
४०—तत्त्वबोध =)
४१—स्तोत्र कुसुमाञ्जलि ।)
४२—भगवद्गीता प्रथम खंड १)
४३—विष्णुगीता १)
४४—सूर्यगीता ।।)
४५—शक्तिगीता १)
४६—धीशगीता ।।।)
४७—शंभुगीता १)
४८—संन्यासगीता १)
४९—गुरुगीता ।)
५०—कर्ममीमांसादर्शन प्र० ख० १।।)
५१—कर्ममीमांसादर्शन द्वि० ख० ८)
५२—कर्ममीमांसादर्शन तृ० ख० ५)
५३—कर्ममीमांसादर्शन ( संस्कृत ) २)
५४—रामगीता २।।)-
५५—कहावत रत्नाकर साधा० राय० १०)
५६—रामायण तुलसीकृत १।।)
५७—आदर्श जीवनसंग्रह १।।)
५८—त्रिवेदी सन्ध्या ।=)
५९—ब्रह्मविद्याका मूलग्रंथ ।।=)
६०—गोव्रत तीर्थमहिमा ।।)
६१—मार्कण्डेय पुराण प्र० ख० १)
६२—मार्कण्डेय पुराण द्वि० ख० १)
६३—मार्कण्डेय पुराण तृ० ख० १)
६४—ऋजुपाणिनीयम् ।।।)
६५—संगीत सुधाकर ।)
६६—पुराणरहस्य २।।)
६७—संन्यासधर्मपद्धति १।।)

सम्पादक: प्रकाशकश्च—अवधेशप्रसादशर्मा, श्रीभारतधर्ममहामण्डल, जगतगंज, वाराणसी कैंट।
मुद्रक:—श्रीपरेशनाथ घोष, सरला प्रेस, बनारस-१.



# सूर्योदयः

( श्रीभारतधर्ममहामण्डलस्य त्रैमासिकं त्रैमासिकस्य मुखपत्रम् )

( वार्षिकं मूल्यम् अग्रिमं मुद्राद्वयम् )

## सूक्तिसुधा

नो भूयाज्ज्वलनैर्विना रसवतीपाको यथा कर्हिचित्,
संजायेत यथा विना मृदुमृदां पिण्डं न कुम्भः क्वचित्।
तन्तूनां निचयाद् विना सुवसनं न स्याद् यथा जातुचिन्-
नोत्पद्येत विनोत्कटेन तपसा नाशस्तथा कर्मणाम्॥

कान्तारं न यथेतरो ज्वलयितुं दक्षो दवाग्निं विना,
दावाग्निं न यथाऽपरः शमयितुं शक्तो विनाऽम्भोधरम्।
निष्णातः पवनं विना विसरितुं नान्यो यथाऽम्भोधरम्,
कर्मौघं तपसा विना किमपरं हन्तुं समर्थस्तथा॥

यदि वहति त्रिदण्डं नग्नमुण्डं जटां वा,
यदि वसति गुहायां वृक्षमूले शिलायाम्।
यदि पठति पुराणं वेदसिद्धान्ततत्त्वम्,
यदि हृदयमशुद्धं सर्वमेतन्न किञ्चित्॥

परेषां चेतांसि प्रतिदिवसमाराध्य बहुधा,
प्रसादं किं नेतुं विशसि हृदय! क्लेशकलितम्।
प्रसन्ने त्वय्यन्तः स्वयमुदितचिन्तामणिगुणे,
विमुक्तः संकल्पः किमभिलषितं पुष्यति न ते॥

फार्म नं० ४

( रूल ८ के अनुसार )

## 'सूर्योदय' नामक त्रैमासिक पत्रके सम्बन्धमें विवरण

१—प्रकाशनका स्थान—श्रीभारतधर्ममहामण्डल-प्रधान कार्यालय जगतगंज, वाराणसी।

२—प्रकाशन अवधि—त्रैमासिक।

३—मुद्रकका नाम—श्री परेशनाथ घोष, सरलाप्रेस, वाराणसी १।

राष्ट्रगत सम्बन्ध—भारतीय।

पता—सरलाप्रेस, वाराणसी १।

४—प्रकाशकका नाम—अवधेश प्रसाद शर्मा।

राष्ट्रगत सम्बन्ध—भारतीय।

पता—महामण्डल भवन, जगतगंज, वाराणसी कैण्ट।

५—सम्पादकका नाम—अवधेश प्रसाद शर्मा विद्याभूषण।

राष्ट्रगत सम्बन्ध—भारतीय।

पता—श्रीभारतधर्ममहामण्डल, प्रधानकार्यालय—जगतगंज, वाराणसी कैण्ट।

६—श्रीभारतधर्ममहामण्डल, प्रधान कार्यालय—जगतगंज, वाराणसी कैण्ट।

( सन् १८६० के विधानके अनुसार रजिस्टर्ड धार्मिक संस्था )

मैं, अवधेशप्रसादशर्मा इस लेखकेद्वारा यह प्रमाणित करता हूँ कि उक्त विवरण मेरी जानकारी और विश्वासके अनुसार पूर्णतः सत्य और यथार्थ है।

ह० अवधेश प्रसाद शर्मा

प्रकाशक,

जनवरी-मार्च १९६०

# सूर्योदयः

श्रीभारतधर्ममहामण्डलस्य त्रैभाषिकं त्रैमासिकञ्च पत्रम् ।

( वार्षिकं मूल्यम् अग्रिमं मुद्रात्रयम् )

रागद्वेषनिशाटनं विधुरयन् मोहं तमो नाशयन्,
तामिस्रं जडवादकैरवकुलं ज्ञानत्विषा ग्लापयन् ।
विद्वत्कोकमशोकयन् नयसुधीरोलम्बमुन्मीलयन् ,
सञ्जातः सुमनोमनो मधुरयन् सर्वत्र सूर्योदयः ॥

१६ तमे वर्षे प्रथम-द्वितीय-तृतीय संख्याः ] मकर-कुम्भ-मीन-संक्रान्तयः २०१७ वैक्रमाब्दः [ जनवरी-फरवरी-मार्च १९६०

## सम्पादकीया अभिप्रायाः

### धर्मशिक्षायाः महत्प्रयोजनम् ।



भारतेऽस्मिन शिक्षाकेन्द्रेषु धर्मशिक्षायाः प्रयोजनमस्ति नवेति विचारार्थं महामहिम-श्रीश्रीप्रकाशमहोदयस्य बम्बई राज्यपालस्य अध्यक्षतायां भारतशासकेन एका समितिः स्थापिता । यया विस्तृतविवरणसहितं प्रतिवेदनं समुपस्थापितम् । समितौ सुयोग्या शिक्षासंचालननिपुणा विज्ञानकुशला विद्वांसो विद्यन्ते । तेषां महानुभावानां निश्चितं मतं यद् प्राथमिककक्षातः विश्वविद्यालयशिक्षणपर्यन्तं धार्मिकाध्यात्मिक-शिक्षाव्यवस्थाविधानं परमावश्यकमिति । माननीयानां सदस्यानां मते शिक्षाजगति समाजेषु व्यापकरूपेण ये दुर्गुणाः समुत्पन्नाः ते सर्वे धार्मिकताभावादेव । अतो धर्मशिक्षायाः प्रबन्धो विधातव्य इति फलितोऽर्थः ।

काशीहिन्दू-विश्वविद्यालयान्तर्गतसेन्ट्रलहिन्दूकालेज-नामक महाविद्यालयस्य स्वर्णजयन्तीमहोत्सवावसरे १९५२ ई० नवम्बरमासे कालेजस्य प्रथम प्रबन्धसमितेर्माननीय-मन्त्रिणो दार्शनिकप्रवरस्य भारतीयसंस्कृतिसमर्थकस्य भारतरत्न-डाक्टरभगवानदासमहोदयस्य भाषणमभूत् ।

श्रीमता डाक्टरमहोदयेन कथितम् आसीत् "यत्-स्वल्पव्ययलभ्याया धार्मिक्याश्च शिक्षायाः प्रदानार्थमेवास्य सेन्ट्रलहिन्दूकालेजस्य संस्थापनमभूत् । प्राच्यपाश्चात्यसंस्कृतिसमन्वयेन प्राचीनसनातनधर्मशिक्षणेन आदर्शभूतानां नागरिकाणां निर्माणमेवास्य कालेजस्य प्रधानमुद्देश्यमासीत् । कठिनतरसंग्रामानन्तरं स्वराज्य-

मस्माभिर्लब्धम्, किन्तु वास्तविकं स्वराज्यं नितान्तं दूरे तिष्ठति। इतो भारताद् गमनसमये आंगला नैजान् गुणान् सहैव नीतवन्तः, दोषास्तु स्वकीयानिहैव परित्यक्तवन्तः। तेषु दोषेषु धर्मनिरपेक्षितेति मुख्यो दोषः।" स्कूलकालेजादिषु धर्मशिक्षाराहित्यादेव इदानीन्तनाः छात्रा उच्छृङ्खलभावापन्नाः, विनयानुशासनहीनाः, उद्धताश्च भवन्ति भविष्यन्ति च। स्वदेशे विविधानामपराधानां परिवृद्धेः कारणं धर्मशिक्षाया अभाव एवेति सुनिश्चितम्। शिक्षकैरपि धर्मशिक्षा न लभ्यते। शिक्षकमहोदयानां नैतिकजीवनस्य आचारविचारयोश्च प्रभावः छात्रेषु निपतति। आङ्ग्लस्थानस्य प्रायशः सर्वेष्वपि विद्यालयेषु राजकीय-धर्मस्य शिक्षा दीयते। विश्वविद्यालयायराजनीतौ निर्वाचनपद्धतेरधिकमालोचनं क्रियते, किन्तु निर्वाचने दोषो न भवति, दोषस्तु निर्वाचकेष्वेव तिष्ठति। चरित्रनिर्माणेन सह निर्वाहयोग्यजीवननिर्माणं हि शिक्षाया उद्देश्यमभ्युपगन्तव्यम्। आधुनिकै भारतशासकैः स्वदेशनिर्माणाय बह्व्यो योजना निर्मिताः सन्ति, परन्तु तासां साफल्यं खलु भ्रष्टाचारतः सन्दिग्धमेवास्ति। शासकेषु बहुज्ञताया: दूरदर्शितायाश्च नितरामभाव एव प्रत्यक्षी क्रियते साम्प्रतं धार्मिकशिक्षायाः प्रयोजनमनुभवन्ति देशनेतार इति हर्षास्पदम्। भारतो हि अध्यात्मप्रधानो देशः। अन्यदेशवासिनाम् आचाराद् भारतीयानां आचारव्यवहाराः संस्कृतिश्च विभिन्ना वर्तन्ते। अतएव स्वतन्त्रेऽस्मिन् भारते भारतहितैषिभिः स्वसंस्कृतिसंरक्षणार्थं, राष्ट्रहितसाधनार्थं च धार्मिकं शिक्षणं विद्यालयेषु विश्वविद्यालयेषु च निश्चितं देयम्। माननीय श्रीश्रीप्रकाशमहानुभावस्य बम्बई-राज्यपालस्य अध्यक्षतायां संस्थापितायाः समितेः प्रतिवेदनस्य समादरणं विधाय केन्द्रीयशिक्षालयो शीघ्रमेव तत्र निवेदनं कार्यान्वितं करिष्यति येन भारतीयानां मानवानामभ्युदयो भवेदिति।

---

# दीर्घजीविचरितामृत-महाकाव्यस्योपोद्घातः

(पं० श्रीकृष्णमणित्रिपाठी, सरस्वतीभवनम्, वाराणसी)

अथैकदा विश्वविश्रुतवैदुष्यविशिष्टैःशिष्टैः यमनियमवद्भिः विद्वद्भिर्विभूषिताया ज्ञानप्रकाशिकायाः काशिकायाः पूर्वस्यां दिशि सप्तक्रोशदूरे वर्तमाने पूततमेऽतिरमणीये गङ्गागोमतीसङ्गमपरिसरे दीर्घजीवित्वलाभायातिचिरं तपस्यता मार्कण्डेयमुनिना समुपासितस्याशुतोषस्य भगवतो श्रीमार्कण्डेयेश्वरस्य दर्शनाभिलाषेण मिषेण तत्सन्निधावुपगतेन मया व्यचिन्ति। यदहो! महामहिम्नोऽस्य कर्मठस्य दीर्घजीविनो मुनेः कर्मपरिपाकं पश्य, योऽसौ स्वकीयोत्कृष्टाध्यवसायेन सततध्यायध्यायुषः परं पारमुपगतः सर्वान् महर्षीनतिशेते। यदि भगवच्छङ्कराभिन्नतनुत्वादस्योत्कृष्टचरितलेखने लेखनीं व्याप्रियेत कश्चन कविः तदैकं मनोहरं महाकाव्यं निर्मीयेत।

एवं चिन्तयतो मम सहसा लोचनगोचरीभूतो देवरियामण्डलान्तर्गतपकड़ीग्रामवास्तव्यानां द्विजकुलकमलदिवाकराणां सर्वतन्त्रस्वतन्त्राणां विद्वच्छिरोमणीनां प्रातः स्मरणीय श्री पं० वच्चूरामद्विवेदिमहाभागानां द्विजोत्तमतनुजन्मा, काशिकराजकीयसंस्कृत-महाविद्या-

लय भूतपूर्व प्रधानाध्यापकानां श्रीमतां विद्वन्मूर्धन्यानां पूज्यपाद पं० रामभवनोपाध्यायशास्त्रिणामन्यतमः शिष्यः, रुक्मिणीहरणमहाकाव्यप्रणेतॄणां पण्डित-पञ्चाननानां सुधीसुधानिधि-श्रीकाशीनाथद्विवेदि-महाभागानां चरणसेवकः, दयादाक्षिण्यादिगुणगरिष्ठानां साम्यमूर्तीनां व्याकरणाचार्य पण्डित शिवप्रसाद द्विवेदिमहाभागानामनुजोऽग्रजश्च दैवज्ञवाचस्पतेः पं० हरिहरशर्मणः, तत्रभवतां पारिजातहरणमहाकाव्यकर्तॄणां श्रीमदुमापतिद्विवेदिकविपतिमहोदयानां पितृव्यभ्राता, पिता च व्याकरणाचार्य, एम० ए० पं० धरणीधरद्विवेदिनः, लक्ष्मीपुर-तरकुलवा-देवरियास्थ - श्रीकृष्णसंस्कृतपाठशालायाः प्रधानाचार्यो विद्वद्वरा व्याकरणाचार्य आशुकविः पं० चन्द्रभूषणद्विवेदिमहोदयः ।

शिष्टाचारव्यवहारानन्तरं वार्तालापप्रसङ्गे मया चिरजीविनो भगवतो मार्कण्डेयमुनेरुदारं चरितं लक्ष्यीकृत्यैकं महाकाव्यं निर्मातुं सबहुमानं प्रार्थितेन तेन तदैव द्विजाचार्योपाह्वलकस्य दीर्घजीविचरितामृतनामक महाकाव्यस्य निर्माणे प्रावर्ति, यस्य प्रथमसर्गीयाः कतिपये श्लोकाः पाठकानां पुरस्तादुपस्थाप्यन्ते यैः स्थालीपुलाकन्यायेन काव्यकलाकौशलं स्पष्टी भविष्यति ।

अमुद्रितं महाकाव्यमिदं मनोहरमतिरमणीयञ्च विद्यते । महाकाव्ये यावन्तो गुणा अपेक्ष्यन्ते तावन्तः सर्वेऽपि स्थले स्थलेऽत्र संनिवेशिताः सन्ति । अमुष्य मधुररचना समुचितं पदसौष्ठवं, विविधालङ्कारविन्यासचातुरी, श्लेषसमाश्लेषकौतुकं, स्थाने गुणः सान्नवरीः, सम्यक् रसपरिपाकः, सर्वकल्याणकारिण्यां भारतीयसंस्कृतौ श्रद्धातिशयः, पूज्येष्वनुरागप्रदर्शनम् आश्रमिणामातिथ्यसत्कारप्रकारः, द्विजोचितसदाचारनिरूपणनैपुण्यं च कस्य सचेतसो हृदयं न चमत्करोति ।

तथाहि

# अथ दीर्घजीविचरितामृतम्

प्रथमः सर्गः

त्रिधातुरद्धोद्यतमतिर्यदा, स्वनैपुणं दर्शयितुं क्रियाविधौ ।<br>
करोत्यसाधारणकार्यमद्भुतं, तदा नरं लज्जितदेवमञ्जसा ॥ १ ॥

क्व जीवितं स्वल्पतरं कलौ खलात्, क्व सप्तकल्पावधिजीविनो मुनेः ।<br>
मृकण्डुसूनोश्चरितस्य लेखनं परं श्रये स्वामिह लौहलेखनीम् ॥ २ ॥

प्रसादमासाद्य स यत्कृपालवाद्-दवाप्तवानेव चिरजीवितां मुनिः ।<br>
तमादिमाराध्यगुरुपदीरितं, सदैव मृत्युञ्जयमानतोऽस्म्यहम् ॥ ३ ॥

निरन्तरं सद्गुर्येश्रमेधते, त्रिलोकमध्ये कविकर्मवैभवम् ।<br>
हृदा भजे सन्ततमेव सादरं, प्रचेतसः सूनुमुदारमानसम् ॥ ४ ॥

बलिन्तथा व्यासमथानिलोरजं, विभीषणं द्रोणसुतं कृपं तथा ।<br>
सराममेतं चिरजीविनां गणं, स्मराम्यभीष्टार्थवराप्तिकाम्यया ॥ ५ ॥

कवित्वलब्धौ न मनोऽभिषज्जते, न वा यशः ख्यापयितुं मनाक्स्पृहा ।<br>
परामृतत्वं लभते यतः स्मृतेः, कथां तदीयां गदितुं ततो यते ॥ ६ ॥

---

भारतीय-लोकसभाध्यक्षाणां विद्वद्वरेण्यानां तत्रभवतां श्रीमतामनन्तशयनम् अय्यंगारमहोदयानां

# अभिनन्दन-पत्रम्

यस्मिन् सुकौस्तुभसुरश्मिसमृद्धकान्ते, सा चञ्चला जलधिजा स्थिरतामिवैत्य।
विप्राङ्घ्रिभक्तिमिषतो द्विफलक्रियायाम्, लग्नास्त्यनन्तशयनस्य नमाम वक्षः ॥१॥

भक्तिप्रियो हरिरिति स्ववचःप्रदीपैः, प्राचीकटन् भगवतोऽपि कलत्रवत्वम्।
कीर्त्या, धिया, करुणया, त्रिकलत्रवन्तः, रामानुजार्यचरणा प्रथमं प्रणम्याः ॥२॥

दिष्ट्या समे भवदधीनसभासदस्या, आनन्दमन्थरगतेरनुभूतिमाप्ताः।
त्वां वीक्ष्य लोकरचनापरिषत्प्रधानं, साद्गुण्य-वारिधिविधुं करुणानिधानम् ॥३॥

शृण्मश्चिराद् वयमनन्तवपुःशयान-मङ्गारतामपि दधानमरित्रजाय।
किन्त्वद्य वीक्ष्य शयनान्तमनन्तमेनं मोदामहे शयन-शून्यमथो दयालुम् ॥४॥

यत्ते शये शुभगुणा लसिता अनन्ता, एतत्त्वनन्तनन्तशय इत्यभिभाषणार्हः।
तर्हि 'न' कारमात्रेण रमणीमुखार्हः ? वा नेति नेति पदतो हृतवान् श्रुतीनाम् ॥५॥

श्रीपद्मनाभमयरूपधरं, भवन्तं तत्पादपद्ममकरन्दसुधाभिषिक्तम्।
दाक्षिण्यपूर्णमथ दाक्षिणदेशरत्नम्, दृष्ट्वा प्रधानपदगं बिभृमः प्रमोदम् ॥६॥

दिल्लीपुरी प्रतिसमं निजयोगदानादत्यमेव जनता मनुते भवन्तम्।
तद् दाक्षिणादिग्दवाभिमानमुच्चैः, यस्याः सुतः सकलदिक्सुतदत्तकोऽभूत् ॥७॥

हे देव! संस्कृतगिरं प्रति या तवास्ति, प्रीतिश्छलेन रहिता शुभजाह्नवीव।
यस्यां निमज्य जनता निजशुद्धिमेत्य, नित्यं सुसंस्कृतगिरं समुदाहरेत ॥८॥

गीर्वाणगीर्भ्रमर! संस्कृतशिक्षकौघं, यस्त्वं क्रियात्मकसहानुभवो ररक्ष।
मान्द्यं व्रजन् स पुनरत्र सुरक्षणीयो, यद् दाक्षिणात्यगतशूरतयासि मुक्तः ॥९॥

विद्यालया विभजनाद् विलयाय यातास्तद्रक्षणाय धनमप्यत एव नित्यम्।
विद्यालयैः कृतमहो किमु दुर्ववाचा, मनो न यन्नयनकं तदभिप्रयाति ॥१०॥

उर्दूर्न या व्रजति प्रान्तिकतां कदापि, तस्यै तु राज्यधनमेति सहव्रतायाम्।
या भारतीयचिरसंस्कृतिमातृकल्पा, तस्यै न हा! व्रजति काणकपर्दिकापि ॥११॥

यः संस्कृताय निहितो विमलो धनौघः, सोऽप्यन्यवाक्समुदये व्ययमेत्यजस्रम्।
एतत्त्वनन्तशयनं परिहापनीयम्, शिक्षाधिपादृतमिदं वयमर्थयामः ॥१२॥

हाऽनन्तपृष्ठशयनोपममेव जातं, यत्संस्कृतस्य गुरुभिर्धनमर्थ्यते चेत्।
किन्त्वत्र गेहगृहिणीलवणेन्धनानां, लब्धिर्धनेन भवतीति न चिन्तयन्ति ॥१३॥

अभ्यङ्गराग इव ते सितकीर्तिरागः, सर्वाभिराभिरभिधार्यत एव दिग्भिः।
तत्त्वं स्वसंस्कृतगिरोध्वजमुच्छ्रयस्व, नीत्वात्मना सह शिशूनिव नः समेतान् ॥१४॥

यो धार्यते व्रतकरैर्भगवाननन्तो, ग्रन्थिश्चतुर्दशमितोऽपि तु तत्र दृष्टः।
तत्संख्ययाद्य शुभपद्यचतुर्दशीह, श्रीमत्यनन्तशयने विनिवेदितेयम् ॥१५॥

कवयिता :—पं० प्रभुदत्तशास्त्री
विद्यावाचस्पतिः

समर्पकाः—
**देहलीराज्य-संस्कृत-विश्वपरिषत्सदस्याः।**

# चरमाया अखण्डाकारवृत्तेः साक्षिभास्यत्वविशये स्वानुभूतिः।

ले०—पं० रामचन्द्रपाण्डेयः वेदान्तव्याकरणाचार्यः वेदान्ताध्यापकः वाराणसेय-संन्यासि-संस्कृत विद्यालयस्य।

यद्यपि चरमाया अखण्डाकारवृत्तेरविद्यातत्कार्यनिवर्तकतया तन्निवृत्तिपूर्वभावित्वेन निवृत्तिपूर्वकाले साक्षिसत्तावश्यकत्वेन साक्षिभास्यत्वमेव चरमतादृशवृत्तेः सम्भाव्यते। किञ्च सर्वमेव वस्तु ज्ञाततयाऽज्ञाततया वा साक्षिचैतन्यस्य विषय इति सर्वाद्वैतिसिद्धान्तः। अतोऽपि तस्यास्तत्त्वमेव प्रतीयते। तथापि इदं तावद् विचारणीयम्, अविद्यातत्कार्यनिवृत्तिर्ध्वंसरूपाऽत्यन्ताभावरूपा वा। अत्राद्य पक्षे चरमवृत्तेः साक्षिभास्यत्वसम्भवः, किन्तु नायं पक्षो गौडब्रह्मानन्दसम्मतः श्रुतियुक्तिसम्मता वा। तथाहि—अविद्यातत्कार्यनिवृत्तिध्वंसरूपा विद्याजन्या नास्मत् सिद्धान्ते स्वीक्रियते, तस्या अपि दृश्यत्वेन तन्निवर्तकाभावेन 'ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशै'रित्यादि श्रुतिविरोधः, तेनैव द्वैतापत्तिश्चेत्यादि अद्वैतसिद्धिमङ्गलपद्यव्याख्यानावसरे विस्तरेण विचार्याविद्यातत्कार्यनिवृत्तेरत्यन्ताभावरूपत्वं तस्य चाधिष्ठानरूपस्य नित्यत्वं विद्यायाश्च वृत्तिरूपायास्तादृशाविद्यातत्कार्यनिवृत्तिज्ञापकत्वमेव, नतु कारकत्वमिति व्यवस्थापितं श्रीगौडब्रह्मानन्देन। किञ्च तत्त्वमस्यादिवाक्योत्थसम्यग्धीजन्ममात्रतः। अविद्या सहकार्येण नासीदस्ति भविष्यति, इति अद्वैतिनामभ्युपगमः। अतोऽपि नित्यनिवृत्ता अविद्या, तत्कार्याणि च नित्यनिवृत्तानि तत्त्वमस्यादिमहावाक्योत्थसम्यग्बुद्ध्या ब्रह्मगोचरयान्त्या ज्ञाप्यन्ते एवेति लभ्यते। ततश्च चरमवृत्तेरुद्गमसमये तयाऽद्वितीये ब्रह्मणि स्वोपहिते गृह्यमाणे कथं साक्षिणा सा गृह्यते इति वक्तुं शक्यते, साक्षिणस्तदानीमभावात्। तदुक्तमद्वैतसिद्धौ दृश्यत्वहेतूपपत्त्यवसरे—एवञ्च नानुपहितस्य विषयता, वृत्त्युपरागोऽत्र सत्तयोपयुज्यते न भास्यतया विषयकोटिप्रवेशेनेति। किञ्च तत्रैव पूर्वपक्षावसरे—तदानीमुपाध्यन्तराभावेन तस्या एवोपधायकत्वादित्युक्तम्—न चेदं प्रत्याख्यातं समाधानावसरे। साक्षिसत्त्वेऽद्वितीयत्वानुपपत्तेः। यश्च "सर्ववस्तु ज्ञाततया अज्ञाततया वा साक्षिचैतन्यस्य विषयः" इति नियमस्तस्यायमाशयः—सर्वं वस्तुज्ञातं (वृत्तिरूपज्ञानगोचरीभूतम्) अज्ञातम् (अविद्यावृत्तिगोचरीभूतम्) वा साक्षिचैतन्यस्य ज्ञातत्वेन अज्ञातत्वेन वा विषय इति। यथाऽयं घट इति ज्ञानानन्तरं ज्ञातो घट इति। वृत्तिरूपं ज्ञानं ज्ञातत्वेन अज्ञानन्तु अज्ञातत्वेन साक्षिचैतन्यस्य गोचर इति तु न कस्यापि सम्मतं नवाऽनुभवपथमारोहति। ज्ञानाज्ञाने तु स्वरूपेणैव विषयविशेषणतया साक्षिचैतन्यस्य विषयो इति। तथा च पूर्वोक्त उत्सर्ग एव ज्ञानाज्ञानयोर्व्यभिचारात्—साक्षिणि च स्वप्रकाशे व्यभिचारात्। तस्मान्न चरमवृत्तेः साक्षिभास्यत्वम् तदानीं साक्षिणोऽभावात्। किन्तु अज्ञाताया एव तस्याः सत्तामात्रेण चैतन्योपाधित्वमित्युक्तं प्राक्।

न च वृत्तेः स्वविषयत्वम्—तदुक्तं तत्रैवाद्वैतसिद्धौ-"स्वस्याः स्वविषयत्वानुपपत्तेः। किन्तु स्वयमविषयोऽपि चैतन्यस्य विषयतां संपादयतीति न काऽप्यनुपपत्तिः" इति।

# लक्ष्मीस्तुतिः ।

[रचयिता के० सी० जयचन्द्रशास्त्री संस्कृत पण्डित नेलूरु, आन्ध्रप्रदेश]

दामोदरस्य दयिते, मयि ते करुणाकटाक्षवल्लिलहरी ।
प्रक्षाल्य पापराशिं, सफलीकुर्यान्मनोरथव्रततिम् ॥ १ ॥

आक्षीणपुण्यसुलभा, मीक्षां निक्षिपसि चेतने यस्मिन् ।
तत्क्षण एव स भुवने, यक्षाध्यक्षो विराजते नूनम् ॥ २ ॥

सर्वातिशायिविभवे, गीर्वाणगणैः प्रपूजितांघ्रियुगे ।
गुर्वीं दरिद्रतार्तिं, खर्वीकुर्यात्तवेक्षणं नित्यम् ॥ ३ ॥

यं त्वं पश्यसि कमले, स भवति विमलरसभासु परिपूज्यः ।
धनकनकवस्तुवाहन समधिकऋद्धिर्जहाति दौर्गत्यम् ॥ ४ ॥

वृन्दारकयुवतिशिरो-मन्दाररजोनुरञ्जितांघ्रियुगे !
इन्दिन्दिरसमचिकुरे, मन्दे मयि ते कटाक्षपातोऽस्तु ॥ ५ ॥

सागरसुते, विचित्रं, भवति तवापाङ्गमालिकापानम् ।
भुवनत्रितयपवित्रं, गात्रं संसारपादपखनित्रम् ॥ ६ ॥

दुग्धपयोनिधिमन्थन—समयसमुत्पन्नतावकं हृदयं ।
मन्ये नवनवनीतं, द्रवतां भजते नतार्तसन्तापात् ॥ ७ ॥

विश्वार्तिहरणदक्षे, विक्षेपाकृष्टपुण्डरीकाक्षः ।
षट्पदपक्षसदृक्षः, निक्षिप मय्यपि तवामृतकटाक्षः ॥ ८ ॥

सदनायितपतिवक्षाः, मदिराक्षी कापि संपदधिनेत्री ।
विदधतु, मदीयहृदयं, सदयं निजपादरक्षितं सततम् ॥ ९ ॥

तरुणारुणरुचिगात्रे, चरणाब्जं ते प्रपूज्य भक्तिभरात् ।
हरिहरहिरण्यगर्भाः, करणीयेष्वथ निजेषु निष्णाताः ॥१०॥

कुन्दमनोहरहासां मन्दिरयन्तीमशेषविभवानाम् ।
सुन्दरपदारविन्दामिन्दुमुखीं त्वां कदा नु संवीक्ष्ये ॥११॥

मातर्मनोरमे मे, कामितममितं वितीर्य कनककुचे ।
समयः पालयितुं ते, न मया तनयेन याचना युक्ता ॥१२॥

श्रीकृष्णहृदयसौधे, निवसन्ती निस्सपत्नमतिकुतुकम् ।
वर्षाम्बुवाहमध्ये, विद्युल्लेखेव राजसे मातः ॥१३॥

तुरगाननवरिस्या-परिगतवचनप्रसूननिचयैस्ते ।
परिपूजयामि चरणौ, गुरुतरभक्त्या, प्रसीद कारुणिके ॥१४॥

रिक्तो धनातिरिक्तः, शक्तोऽपि भवेन्निरन्तराशक्तः ।
वक्ता भूयान्मूकः, भक्तश्चेत्तव विचित्रमवनितले ॥१५॥

अज्ञं प्राज्ञं कुरुते, नूनं हीनं कुलीनमातनुते ।
ईदृगैन्द्रजालिकस्ते, दर्पकदर्पापहारिणं कुब्जम् ॥१६॥

—※—

